उसे स्वयम् साफ कर देते हैं। आदि अनेक गुणयुक्त अरिहन्त भगवान् होते हैं।

इनके अलावा किसी प्रकारका भगवान्में दोष नहीं होता है। जैसे—कभी क्रोध नहीं करते अर्थात् सदा शान्त रहते हैं। मान, माया, लोभ रहित होते हैं अर्थात् सर्वथा अमानी, अमायावी, अलोभी होते हैं। कभी असत्य नहीं बोलते अर्थात् सदा सत्यभाषी होते हैं। भय नहीं करते अर्थात् सदा अभय होते हैं। किसी प्रकार की हिंसा नहीं करते। क्रीडा नहीं करते अर्थात् सर्व प्रकार-की क्रीडाके भगवान् त्यागी होते हैं।

भगवान् सदा ज्ञानवन्त, माहात्म्यवन्त, यशस्वी, वैराग्यवन्त, रूपवन्त, वीर्यवन्त, प्रयत्नवन्त, उत्साही और अनेक गुण युक्त होते हैं।

तीर्थंकर भगवान्के पाँच कल्याणक अथवा महा शुभ समय बताये गये हैं:—

१—अवतरनेको 'च्यवन कल्याणक', जन्मको 'जन्म कल्याणक', दीक्षाको 'दीक्षा कल्याणक', केवलज्ञान उत्पन्न होनेको 'केवलज्ञान कल्याणक' और मोक्ष पधारनेको 'मोक्ष कल्याणक' कहते हैं।

शास्त्रकारोंने 'णमो अरिहताणं'का शब्दार्थ संक्षिप्तमें निम्न प्रकार किया है.—

(क) ससार रूप गहन वनमें अनेक दुःखोंके देनेवाले मोहादि रूप शत्रुओंका हनन करनेवाला जो अरिहन्त देव हैं, उनकोद्रव्य और भाव पूर्वक नमस्कार हो।

(ख) सूर्य मण्डलका आच्छादन करनेवाले मेघके समान ज्ञानादि गुणोंके आवरणोंका हनन करनेवाले जो अरिहन्त देव हैं, उनको द्रव्य और भाव पूर्वक नमस्कार हो।

(ग) आठ कर्म रूप शत्रुओंके नाश करनेवाले अरिहन्त भगवान्‌को द्रव्य और भाव पूर्वक नमस्कार हो।

(घ) पाँचो इन्द्रियोंके विषय, कषाय, परीषह, वेदना तथा उपसर्ग, ये सब जीवोंकेलिये शत्रुभूत हैं। इन शत्रुओंके नाशक अरिहन्त देवको द्रव्य और भाव पूर्वक नमस्कार हो।

प्रश्न—उक्त लक्षणोंसे युक्त भगवान्‌को नमस्कार करनेका क्या कारण है?

उत्तर—यह ससार एक महाभयङ्कर, कठिन और दुर्गम वन है। उसमें भ्रमण करनेसे सन्तप्त जीवोंको भगवान्‌का स्मरण परमपदका मार्ग दिखानेमें निमित्त रूप होता है। अत सर्व जीवों के वे परमोपकारी होनेसे नमस्कार करनेके योग्य हैं। अतएव उनको अवश्य नमस्कार करना चाहिये।

प्रश्न—अरिहत भगवान्‌का ध्यान किसके समान तथा किस रूपमें करना चाहिये?

उत्तर—अरिहंत भगवान्का ध्यान, चन्द्रमण्डलके समान श्वेतवर्णमें करना चाहिये। पृथ्वीपर एक समयमें संसारमें जघन्य बीस और उत्कृष्ट एक सौ साठ तथा एक सौ सत्तर तक अरिहंत हो सकते हैं।

## 'णमो सिद्धाणं'

प्रश्न—'णमो सिद्धाणं' इस दूसरे पदसे जिन सिद्धोंको नमस्कार किया गया है, उन सिद्धोंका क्या स्वरूप है अर्थात् सिद्ध किनको कहते हैं ?

उत्तर—जिन्होंने चिरकालसे बँधे हुए आठ प्रकारके कर्मरूपी इन्धन समूहको जाज्वल्यमान शुक्लध्यानरूपी अग्निसे जला दिया है, उनको सिद्ध कहते हैं। अथवा—जो मोक्ष नगरीमें चले गये हैं, उनको सिद्ध कहते हैं। अथवा—जिनका कोई भी कार्य अपरिपूर्ण नहीं रहा है, उनको सिद्ध कहते हैं। अथवा—शासनके प्रवर्त्तक होकर सिद्ध रूपसे जो मङ्गलत्वका अनुभव करते हैं, उनको सिद्ध कहते हैं। अथवा—जो नित्य अपर्यवसित अनन्तस्थितिको प्राप्त होते हैं, उनको सिद्ध कहते हैं। अथवा—जिनसे भव्य जीवोंको गुण-समूहकी प्राप्ति होती है, उनको सिद्ध कहते हैं।

संसारी आत्माके जो कर्म लगे हुए हैं, जिनकी कि वजहसे संसारी आत्मा संसार-परिभ्रमण किया करता है और अपने सुख-स्वरूपका अनुभव नहीं कर सकता, उनको आठ विभागोंमें बाँटा गया है। क्योंकि आत्माके आठ महागुणोंका, जिनके अन्दर,

अनन्त गुण समाविष्ट होते हैं, वे घात करते हैं। वे आठ कर्म घातिया और अघातियाके भेदसे दो प्रकारके हैं। 'अघातिया' शब्दमें 'नञ्' समास ईषदर्थमें हुआ है। अरिहन्त भगवान्के चार घातिया ही कर्म नष्ट हुए हैं, जिसकी वजहसे उनके अनन्त चतुष्टय प्रादुर्भूत हो गये हैं। और चार अघातिया अभी मौजूद हैं, जिसकी वजहसे शरीर आदि भी अरिहन्त भगवान्के मौजूद रहते हैं। लेकिन 'सिद्ध भगवान्' के चार घातिया और चार अघातिया अर्थात् आठों ही कर्म नष्ट हो गये हैं। जिसकी वजहसे उनके आठ गुण प्रगट हो जाते हैं। सिद्ध भगवान्के आठ गुण ये हैं —

(१) सम्यक्त्व, (२) दर्शन, (३) ज्ञान, (४) अगुरुलघुत्व, (५) अवगाहनत्व, (६) सूक्ष्मत्व, (७) अनन्तवीर्य और (८) अव्याबाधत्व।

उक्त गुणोंके अन्तर्गत सिद्धोंमें अनेक गुण और होते हैं, उनमेंसे कुछ संक्षेपमें यहाँ कहे जाते हैं —

सिद्ध भगवान् अनन्तज्ञान, अनन्तदर्शन, अनन्तबल, अनन्तवीर्य अनन्तसुख और अनन्तक्षायिक सम्यक्त्वके धनी होते हैं, उनकी आत्माका विस्तार सदा एकसा रहता है, अमूर्त हैं, न हलके हैं न भारी हैं, पाँच प्रकारका ज्ञानावरणीय कर्म क्षय करके उन्हें अनन्त केवलज्ञान प्रकट हुआ, दो प्रकारका वेदनीय कर्म क्षय करके बाधा-पीड़ा-रहित हुए, दो प्रकारका मोहनीय कर्म

क्षय करके-लघुभूत हुए, चार प्रकारका आयु कर्म क्षय करके अमर हुए, चार प्रकारका नाम कर्म क्षय करके अमूर्त हुए, दो प्रकारका गोत्र कर्म क्षय करके शरीर दोष रहित हुए, पाँच प्रकारके अन्तराय कर्म क्षय करके अनन्त शक्तिके धारक हुए। सिद्ध भगवान्‌के कोई वर्ण नहीं, कोई रस नहीं, कोई स्पर्श नहीं, कोई वेद नहीं, कोई गंध नहीं, काय नहीं, कर्म नहीं, जन्म नहीं, मरण नहीं, रोग नहीं, शोक नहीं, वियोग नहीं, मोह नहीं, निरंजन निराकार आदि अनेक गुण युक्त ये सिद्ध भगवान् सिद्धशिलापर सदाकाल विराजमान रहते हैं और उपरोक्त अनेक लोकोत्तर गुणोंको आस्वादन करते हैं।

प्रश्न—उक्त लक्षणोंसे युक्त सिद्धोंको नमस्कार करनेका क्या कारण है?

उत्तर—अविनाशी तथा अनन्त ज्ञान, दर्शन चारित्र और वीर्य रूप चार गुणोंके उत्पत्ति-स्थान होनेसे, उक्त गुणोंसे युक्त होनेके कारण, अपने विषयमें अतिशय प्रमोदको उत्पन्न कर अन्य भव्य जीवोंकेलिये आनन्द उत्पादनके कारण होनेसे वे अत्यन्त उपकारी हैं। अत उनको नमस्कार करना उचित है।

प्रश्न—सिद्धोंका ध्यान किसके समान तथा किस रूपमें करना चाहिये?

उत्तर—सिद्धोंका ध्यान उदित होते हुए सूर्यके समान रक्त वर्णमें करना चाहिये। सिद्ध भगवान् संख्यामें अनन्त हैं।

## 'णमो आइरियाणं'

'णमो आइरियाणं' इस तीसरे पदसे आचार्योंको नमस्कार किया गया है। उनका स्वरूप क्या है अर्थात् आचार्यमें क्या क्या गुण होते हैं?

उत्तर—जो मर्यादा पूर्वक अर्थात् विनय पूर्वक जिन शासनके अर्थका सेवन अर्थात् उपदेश करते हैं, उनको आचार्य कहते हैं। अथवा—जो ज्ञानाचार, दर्शनाचार, चारित्राचार, तपआचार और वीर्याचारके पालन करनेमें अत्यन्त प्रवीण हैं तथा दूसरोंको उनके पालन करनेका उपदेश देते हैं, उनको आचार्य कहते हैं। अथवा—जो पाँच महाव्रत, पाँच आचार*, पाँच समिति, तीन गुप्ति, पाँच इन्द्रियवशित्व करें, नव बाढ ब्रह्मचर्य पालें, चार कषायको त्यागें, इन छत्तीस गुण युक्त आचार्य महाराज होते हैं। और आठ सम्पदा अर्थात् सूत्र सम्पदा, शरीर सम्पदा, वचन सपदा, मति सपदा, उपयोग सपदा, वाचना सपदा, समह सपदा और तेज. सपदाके धनी होते हैं। इत्यादि अनेक गुण युक्त होते हैं। आचार्य महाराज बावन अनाचीर्णके टालनेवाले, अठारह हजार शीलाङ्ग आदि अनेक गुण युक्त होते हैं।

* (१) दर्शनाचार, (२) ज्ञानाचार, (३) चारित्राचार, (४) तप आचार और (५) वीर्याचार, ये आचार्य महाराजके 'पाँच आचार' कहलाते हैं। समिति, गुप्ति आदिका वर्णन पहले प्रकरणोंमें किया जा चुका है।

अथवा—जो मर्यादा पूर्वक विहार रूप आचारका विधिवत् पालन करते हैं तथा दूसरोंको उसके पालन करानेका उपदेश देते हैं, उनको आचार्य कहते हैं। अथवा—जो योग्य अयोग्यका अलग-अलग निश्चय करनेमें चतुर और यथार्थ उपदेश देनेमें प्रवीण होते हैं, उन्हें आचार्य कहते हैं।

प्रश्न—उक्त लक्षणों युक्त आचार्योंको नमस्कार करनेका क्या कारण है?

उत्तर—सद् व्यवहारके उपदेश करनेके कारण जिनको परोपकारी होनेकी प्राप्ति हुई है, जो सर्वजन-मनोरजक हैं, सब जनोंके मनोंको प्रसन्न करने वाले हैं, ससारके जीवोंमेंसे भव्य जीवोंको जिन-वाणीका उपदेश देकर उनको प्रतिबोध करते हैं और सम्यक्त्वकी प्राप्ति कराते हैं, किसीको देश विरतकी प्राप्ति, किसीको सर्वविरतिकी प्राप्ति कराते हैं तथा कुछ जीव उनके उपदेशका श्रवण कर भद्र-परिणामी हो जाते है। इस प्रकारके उपकारके कर्ता शान्त मुद्राके धारक उक्त आचार्य क्षण मात्रकेलिये भी कषायग्रस्त नहीं होते। अत. वे अवश्य नमस्कार करनेके योग्य हैं।

उक्त आचार्य नित्य प्रमाद रहित होकर अप्रमत्त धर्मका कथन करते हैं, राज-कथा, देश-कथा, स्त्री-कथा, भक्त-कथा, सम्यक्त्वमें शिथिलता तथा चरित्रमें शिथिलताको उत्पन्न करने वाली विकथाका वर्जन करते हैं, मल और पापसे दूर रहते हैं तथा देश और कालके अनुसार विभिन्न उपायोंसे शिष्य आदिको

प्रवचनका अभ्यास कराते हैं, साधुजनोको क्रिया धारण कराते हैं, जैसे सूर्यके अस्त हो जानेपर घरमें स्थित घट पट आदि पदार्थ नहीं दीखते हैं तथा प्रदीपके प्रकाशसे वे दीखने लगते हैं, उसी प्रकार केवलज्ञानी सूर्यके समान श्रीतीर्थकर देवके मुक्ति रूप महलमें जानेके पश्चात् तीनों लोकोंके पदार्थोंके प्रकाश करनेवाले दीपकके समान आचार्य ही होते हैं। अत उनको अवश्य नमस्कार करना चाहिये। जो भव्य जीव ऐसे आचार्योंको निरन्तर नमस्कार करते हैं, वे जीव धन्य माने जाते हैं तथा उनका भवक्षय शीघ्र हो जाता है।

प्रश्न—आचार्योंका ध्यान किसके समान तथा किस रूपमें करना चाहिये ?

उत्तर—आचार्यो का ध्यान स्वर्णके समान पीत रूपमें करना चाहिये। उक्त गुणोके अलावा आचार्यजी साधुके सर्व गुणोंसे भी सम्पन्न होते हैं।

## 'णमो उवज्झायाणं'

'णमो उवज्झायाणं' इस चौथे पदसे उपाध्यायोंको नमस्कार किया गया है। इन उपाध्यायोंका क्या स्वरूप है और उपाध्याय किनको कहते हैं ?

जो ग्यारह अग, बारह उपाग, चार छेद, चार मूल सूत्र और बत्तीसवें आवश्यकजीके जानकार होते हैं, उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—जिनके समीपमें रह कर अथवा आकर

शिष्यजन अध्ययन करते हैं उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—जो समीपमें रहे हुए अथवा आये हुए,साधु आदि जनों को सिद्धान्तका अध्ययन कराते हैं, उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—जिनके समीपत्वसे सूत्रके द्वारा जिन प्रवचनका अधिक ज्ञान तथा स्मरण होता है, उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—जो उपयोगपूर्वक ध्यान करते हैं, उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—जो उपयोगपूर्वक ध्यानमें प्रवृत्त होकर पाप कर्मका त्याग कर उससे बाहर निकल जाते हैं, उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—मानसिक पीड़ाकी प्राप्ति, कुबुद्धिकी प्राप्ति तथा दुर्ध्यान की प्राप्ति जिनके द्वारा अपहृत होती है, उनको उपाध्यायजी कहते हैं। अथवा—जो ज्ञानके भण्डार, दयाके सागर, ज्ञान रूपी नेत्रके दातार, आदि अनेक गुण युक्त होते हैं, उन्हें उपाध्यायजी कहते हैं।

प्रश्न—उक्त लक्षणोंसे युक्त उपाध्यायजीको नमस्कार करने का क्या हेतु है ?

उत्तर—उक्त उपाध्यायजी पचीस गुणों युक्त होते हैं, द्वादशाङ्गी आदि सूत्रोंके धारक और सूत्र और अर्थके विस्तार करनेमें रसिक होते हैं, आये हुए या रहे हुए शिष्यों व साधुओंको जिन वचनोंका अभ्यास कराते हैं। इस हेतु भव्य जीवोंके ऊपर उपकारी होनेके कारण उनको नमस्कार करना चाहिये।

प्रश्न—उपाध्यायोंका ध्यान किसके समान तथा किस रूपमें करना चाहिये ?

उत्तर—उनका ध्यान मरकतमणिके समान नील वर्णमें करना चाहिये। उक्त गुणोंके अलावा उपाध्यायजी साधुके सब गुण सम्पन्न होते हैं।

## 'णमो लोए सव्वसाहूणं'

'णमो लोऐ सव्वसाहूणं' इस पदके द्वारा साधुओंको नमस्कार किया गया है।

प्रश्न—उन साधुओंके क्या लक्षण हैं ?

जो किसी प्रकारकी हिंसा नहीं करे, किसी प्रकारका झूठ नहीं बोले अर्थात् सदा सत्य बोले, बगैर दी हुई किसीकी वस्तु नहीं लेवे, पूर्ण ब्रह्मचर्य पाले, किंचित् मात्र परिग्रह अथवा धातु आदि नहीं रक्खे, तीन करण और तीन योगसे अर्थात् मन वचन और कायसे कोई पाप करे नहीं, करावे नहीं और करतेको भला जाने नहीं, पाँचों इन्द्रियों—नेत्र, नासिका, कर्ण, जिह्वा और स्पर्शको तीनों करण और तीनों योगोंसे वशमें रक्खे, क्रोध, मान, माया और लोभको तीन करण और तीन योगसे करे नहीं, करावे नहीं और करतेको भला जाने नहीं।

साधु अनेक परिषहोंको जीतते हैं। जैसे अगर शुद्ध और निर्दोष आहार और जल नहीं मिलता है तो प्रसन्नता और शान्तिभावसे क्षुधा और तृषा परिषहको सहन करते हैं। जाड़ोंमें अग्निसे तापते नहीं; कम्बल, सौर, आदि ओढ़ते नहीं, सिर्फ मर्यादित मामूली कपड़ा

रखते हैं और शान्तिभावसे शीत परिषह सहन करते हैं। गर्मियोंमें पंखा करते नहीं, स्नानादि करते नहीं, शान्तिभावसे उष्ण परिषहका सहन करते हैं। डाँस, मच्छर आदि काटते हैं तो मसहरी, धूएँ आदिका प्रयोग नहीं करते हैं, शान्तिभावसे उस कष्टको सहन करते हैं। अगर शुद्ध और निर्दोष वस्त्र नहीं मिलता है तो शान्तिभावसे वस्त्र परिषह सहन करते हैं। चौमासेके चार महीनेके सिवाय किसी एक स्थानमें एक महीनेसे ज्यादा ठहरते नहीं और सदा पैदल ही भ्रमण करते हैं, इस प्रकार जो स्थानका और मार्गका परिषह होता है उसे शान्तिभावसे सहन करते हैं। भिक्षार्थ जायँ या दूर स्थान जायँ तो रास्तेमें या किसीके घरपर बैठते नहीं और शान्तिभावसे खड़े रहते हैं या चलते रहते हैं। चतुर्मासमें या अन्य महीनोंमें जैसा स्थान ठहरनेको मिल जाता है तो उसमें ही प्रसन्नता पूर्वक रहते हैं। अगर कोई गृहस्थ या अन्य अज्ञानी पुरुष अपशब्द कहे या मारे या पीटे तो क्रोध नहीं करते, बल्कि शान्तिभावसे उसे सहन करते हैं। अगर कोई रोग उत्पन्न होता है तो अगर शुद्ध और निर्दोष औषधि मिलती है तो ग्रहण करते है, वरना शान्तिभावसे परिषहको सहन करते हैं। साधु लोग पृथ्वी पर या काष्ठके तख्तेपर शयन करते हैं, शीतकालमें पराल—घासकी आवश्यकता होती है, अगर वह नहीं मिलती है तो समभावसे कष्टको सहन करते हैं। अगर कोई अज्ञानी उनसे हँसी मजाक करता है तो वे शान्तिभावसे

उसे सहन करते हैं। इस प्रकारसे साधु लोग अनेक प्रकारके परिषहोंको शान्तिभावसे सहन करते है।

ऊपर जो शुद्ध और निर्दोप आहार कहा गया है, उसका यह मतलब है कि छयानवे प्रकारके दोषसे अगर आहार, पानी, औषधि, वस्त्र आदि शुद्ध हों तो वे ग्रहण करते हैं, वरना नहीं लेते हैं। उनमेंसे कुछ उदाहरणार्थ यहाँ दिये जाते हैं—

१—गृहस्थ साधुके वास्ते आहार बना कर दे तो नहीं लेना २—अगर गृहस्थ अपने भोजनमें साधुके विचारसे कुछ ज्यादा भोजन बनाता है तो भी नहीं लेना ३—मोल लाकर गृहस्थ देवे तो नहीं लेना ४—कोई वस्तु तालेमें या बन्द किवाड़ोंमें हो तो नहीं लेना ५—रास्तेमें लाकर दे तो नहीं लेना ६—आडमेंसे या ऊपरसे या अन्य स्थानसे कोई वस्तु लाकर दे तो नहीं लेना ७—निर्बलसे सबल छीन कर दे तो नहीं लेना ८—भागीदारकी बगैर आज्ञाके दे तो नहीं लेना ९—स्त्री अगर बच्चेको दूध पिला रही हो तो उससे आहार नहीं लेना १०—मान, माया और लोभादिके साथ दान ग्रहण नहीं करना ११—भूखों या ब्राह्मणादिकेलिये अगर भोजन बना हो तो नहीं लेना १२—सदा एक घरसे आहार नहीं लेना १३—जिनके यहाँ अखाद्य वस्तु बनती हो उनके यहाँसे आहार नहीं लेना १४—जो मना करे कि हमारे यहाँ न आओ वहाँ नहीं जाना १५—कोई वस्तु सचित्त वस्तुके स्पर्शमें हो तो उसे नहीं लेना १६—द्वारपर भिखारी खड़ा हो तो उस गृहमें

रखते हैं और शान्तिभावसे शीत परिषह सहन करते हैं। गर्मियोंमें पंखा करते नहीं, स्नानादि करते नहीं, शान्तिभावसे उष्ण परिषहका सहन करते हैं। डाँस, मच्छर आदि काटते हैं तो मसहरी, धूएँ आदिका प्रयोग नहीं करते हैं, शान्तिभावसे उस कष्टको सहन करते हैं। अगर शुद्ध और निर्दोष वस्त्र नहीं मिलता है तो शान्तिभावसे वस्त्र परिषह सहन करते हैं। चौमासेके चार महीनेके सिवाय किसी एक स्थानमें एक महीनेसे ज्यादा ठहरते नहीं और सदा पैदल ही भ्रमण करते हैं, इस प्रकार जो स्थानका और मार्गका परिषह होता है उसे शान्तिभावसे सहन करते हैं। भिक्षार्थ जायँ या दूर स्थान जायँ तो रास्तेमें या किसीके घरपर बैठते नहीं और शान्तिभावसे खड़े रहते हैं या चलते रहते हैं। चतुर्मासमें या अन्य महीनोंमें जैसा स्थान ठहरनेको मिल जाता है तो उसमें ही प्रसन्नता पूर्वक रहते हैं। अगर कोई गृहस्थ या अन्य अज्ञानी पुरुष अपशब्द कहे या मारे या पीटे तो क्रोध नहीं करते, बल्कि शान्तिभावसे उसे सहन करते हैं। अगर कोई रोग उत्पन्न होता है तो अगर शुद्ध और निर्दोष औषधि मिलती है तो ग्रहण करते हैं, वरना शान्तिभावसे परिषहको सहन करते हैं। साधु लोग पृथ्वी पर या काष्ठके तख्तेपर शयन करते हैं, शीतकालमें पराल—घासकी आवश्यकता होती है, अगर वह नहीं मिलती है तो समभावसे कष्टको सहन करते हैं। अगर कोई अज्ञानी उनसे हँसी मजाक करता है तो वे शान्तिभावसे

पूर्ण ब्रह्मचर्यका पालन करते हैं। दस प्रकारका यति धर्म पालन करते हैं, बारह प्रकारका तप करते हैं। अठारह प्रकारके पापोंका सर्वथा त्याग करते हैं। इनके अतिरिक्त आप क्षमावन्त, सरल परिणामी, निरभिमानी, संयमी, निस्स्वार्थी आदि अनेक गुण युक्त होते हैं।

प्रश्न—उक्त लक्षणोंसे युक्त साधुजीको नमस्कार करनेका क्या हेतु है ?

उत्तर—जो आत्माके कल्याणका सदा ध्यान रखते हैं, उन्हें साधु कहते हैं। वे हमसे अधिक धर्म रूप रहते हैं—धर्माराधन करनेमें अतितत्पर रहते हैं। ऐसे साधुओंको नमस्कार करना परम आवश्यक है।

प्रश्न—साधुओंका ध्यान किसके समान तथा किस रूपसे करना चाहिये ?

उत्तर—साधुओंका ध्यान आषाढके मेघके समान श्यामवर्णमें करना चाहिये। उक्त गुण युक्त साधु अढाई द्वीप और पन्द्रह क्षेत्रमें विचरते हैं। एक समयमें समस्त संसारमें कम से-कम दो हजार क्रोड और उत्कृष्ट नव हजार क्रोड साधु-साध्वी होते हैं।

आहारके वास्ते नहीं जाना १७—जिस आहारका रस, वर्ण, गन्ध विगड गया हो तो उसे नहीं लेना १८—अगर घरमें कोई दाता नजर न आवे तो पुकारना नहीं, बल्कि चुपचाप वगैर आहार लिये वापिस चले आना १९—सूर्य उदयसे पेस्तर या सूर्य अस्तके बादमें गृहस्थके घर नहीं जाना आदि अनेक प्रकार से शुद्ध और निर्दोष आहार, वस्त्र, शय्या, औषधि आदि साधु ग्रहण करते हैं।

१—ईर्या समिति अर्थात् जीव जन्तुकी रक्षाके लिये देख कर चलना। २—भाषा समिति अर्थात् सदा हित, मिष्ट, प्रिय और निरवद्य भाषा बोलनी। ३—एषणा समिति अर्थात् अन्तराय रहित सदा शुद्ध और निर्दोष आहार लेना। ४—आदान-निक्षेपण समिति अर्थात् अपने शरीर, पुस्तक, वस्त्र, पात्र, वगैरहको देख शोधकर उठाना व रखना। ५—उत्सर्ग-समिति अर्थात् मल-मूत्रका क्षेपण देखभाल करके करना, जिसमें किसी जीवको किसी प्रकारका कष्ट न हो। इसी प्रकार मनोगुप्ति, वचनगुप्ति और काया गुप्ति, इन तीनों गुण सहित साधु होते हैं। इनके अलावा साधु करण सच्चे, योग सच्चे, क्षमावन्त, वैराग्यवन्त, ज्ञान, दर्शन और चरित्र सम्पन्न होते हैं। छह काय अर्थात् पृथ्वी, पानी, अग्नि, वायु, वनस्पति और त्रस जीवोंकी सर्व प्रकारसे दया पालते अथवा हिंसा नहीं करते हैं। किसी प्रकारके विषयका सेवन नहीं करते हैं। किसी प्रकारका मद अथवा अहकार नहीं करते हैं। नौ प्रकारसे

पूर्ण ब्रह्मचर्यका पालन करते हैं। दस प्रकारका यति धर्म पालन करते हैं, बारह प्रकारका तप करते हैं। अठारह प्रकारके पापोंका सर्वथा त्याग करते हैं। इनके अतिरिक्त आप क्षमावन्त, सरल परिणामी, निरभिमानी, संयमी, निरस्वार्थी आदि अनेक गुण युक्त होते हैं।

प्रश्न—उक्त लक्षणोंसे युक्त साधुजीको नमस्कार करनेका क्या हेतु है ?

उत्तर—जो आत्माके कल्याणका सदा ध्यान रखते हैं, उन्हें साधु कहते हैं। वे हमसे अधिक धर्म रूप रहते हैं—धर्माराधन करनेमें अतितत्पर रहते हैं। ऐसे साधुओंको नमस्कार करना परम आवश्यक है।

प्रश्न—साधुओंका ध्यान किसके समान तथा किस रूपसे करना चाहिये ?

उत्तर—साधुओंका ध्यान आषाढके मेघके समान श्यामवर्णमें करना चाहिये। उक्त गुण युक्त साधु अढाई द्वीप और पन्द्रह क्षेत्रमें विचरते हैं। एक समयमें समस्त संसारमें कम से-कम दो हजार क्रोड और उत्कृष्ट नव हजार क्रोड़ साधु-साध्वी होते हैं।

———

# चक्रवर्ती-वासुदेव-बलदेव

भरतक्षेत्रमें चक्रवर्ती, वासुदेव-बलदेव, आदि भी अनेक पुण्यवान् माननीय पुरुष होते हैं। इनकी विभूति संक्षेपमें यह है —

**चक्रवर्ती**—छह खण्डका साधन करते हैं। इनके हजारों आत्मरक्षक देव होते हैं। छह खण्डोंमें हजारों देश व उनके राजा होते हैं, जो चक्रवर्तीकी आज्ञा मानते हैं अर्थात् सेवामें रहते हैं। ६६००० रानियाँ और लाखों दास दासी आदि होते हैं। हाथी, घोडे, रथ, पैदल आदि लाखों करोडोंकी सख्यामें इनकी फौज होती है। चक्रवर्तीके चौदह रत्न होते हैं। एक एक रत्नके हजारों देव रक्षक होते हैं। चक्रवर्तीके चौदह रत्न इस प्रकार हैं—

(१) चक्र रत्न, छह खण्ड साधनेका रास्ता बताता है। (२) छत्र रत्न सेनाके ऊपर शीत तथा धूपसे रक्षा करता है। (३) दण्ड रत्न रास्तेका प्रबन्ध करता है। (४) खड्ग रत्न हजारों कोस रहे हुए शत्रुका सिर छेद डालता है। (५) मणि रत्न ऊँचे स्थानपर रखनेसे चन्द्र-जैसा प्रकाश करता है। (६) कॉंगनी रत्नसे सेना गङ्गा आदि नदियोंको पार करती है। (७) गाथा रत्न खाना तैयार करके तमाम फौज व चक्रवर्तीको खिलाता है। इसी प्रकार अश्व, गज, पुरोहित, सेनापति, चर्म, माला और रथ रत्न भी अपना-अपना कार्य करते हैं।

जब चक्रवर्ती गर्भमें आते हैं, तब उनकी मातेश्वरी चौदह स्वप्न देखती हैं। स्वप्न वही होते हैं जो तीर्थंकरकी मातेश्वरी देखती हैं। इनके अतिरिक्त बहुत सी ऋद्धियाँ होती हैं। जो चक्रवर्ती उपर्युक्त ऋद्धियोंको त्याग कर संयम लेते हैं, वे तो स्वर्ग तथा मोक्षको प्राप्त करते हैं और जो राज्य करते हुए मृत्युको प्राप्त होते हैं, वे नरकमें जाते हैं। इनके समयमें साधु केवलज्ञानी होते हैं और पाँचो गतिमें जानेवाले जीव होते हैं।

**वासुदेव**—पूर्व भवमें निर्मल तप संयमका पालन करते हैं और वहाँसे आयु पूर्णकर बीचमें एक भव स्वर्ग या नरकका करके उत्तम कुलमें जन्म लेते हैं। जब जन्म लेते हैं, तब उनकी मातेश्वरी सात स्वप्न देखती हैं। शुभ मुहूर्तमें जन्म लेकर युवावस्थाको प्राप्त करते हैं और बादमें राज्यपदपर बैठते हैं। बादमें वासुदेवपदकी प्राप्ति होनेपर इन्हें सात रत्न प्राप्त होते हैं। वे ये हैं—(१) सुदर्शनचक्र, (२) अमोघखड्ग, (३) कौमुदीगदा, (४) पुष्पमाला, (५) धनुष्य अमोघबाण, (६) कौस्तुभमणि और (७) महारथ। ये महाबलवान् और महासुन्दर होते हैं। इनकी ऋद्धि व सिद्धि चक्रवर्तीसे आधी होती है।

वासुदेवके जन्मसे पूर्व पृथ्वीपर प्रतिवासुदेव राज्य करता है। यह भी पुण्यवान् और वैभव सहित होता है, पर वासुदेवसे कम होता है। वासुदेव प्रतिवासुदेवको मारकर उसके राज्यका अधिकारी बनता है और तीन खण्डमें एक छत्र राज्य करता है।

अन्तिम विभाग स्थानपर साढ़े तीन रज्जु आवे वहाँ एक रज्जु चौड़ा है। इस प्रकार सपूर्ण लोक नीचेसे ऊपर तक सी चौदह रज्जु लम्बा और तीन सौ तेतालीस रज्जु घनाकार है।

लोक तीन भागोंमें विभक्त हैं.—

१—अधो अर्थात् नीचेका लोक, २—मध्य अथवा ति लोक और ३—ऊर्ध्व अथवा ऊँचा लोक।

( १ ) अधोलोकमें निगोद और सात नरक हैं। पहिले नरक बारह आंतरोंमेंसे ऊपर और नीचेके एक-एक आतरेको छोड़ शेप दसमें दस प्रकारके भवनवासी देव हैं। इस प्रकार निगोद पहिले नरक तक अधोलोक है। इसके वाद मध्यलोक शु हो जाता है।

( २ ) मध्यलोकका विस्तार पहिले नरकसे ज्योतिर्मण्ड तक है। इसमें पहिले नरकके ऊपर, और हम लोग जहाँ रहते उस पृथ्वीके नीचे, आठ प्रकारके व्यन्तर और आठ प्रकार वाणव्यन्तर देव रहते हैं। वादमें पृथ्वीके ऊपर जम्बूद्वीप, लवण समुद्र, घातकीखण्ड द्वीप, कालोदधि समुद्र, पुष्करार्ध द्वीप, मा पोत्तर पर्वत आदि असख्यात द्वीप और समुद्र हैं। इनसे आ योजनकी ऊँचाईपर चन्द्र, सूर्य्य, गृह, नक्षत्र और तारा-मण्डल हैं इसके बाद डेढ रज्जु ऊँचाई परसे ऊर्ध्वलोक शुरू हो जाता है।

( ३ ) ऊर्ध्वलोकमें बारह देवलोक, नौ ग्रैवेयक, पाँच अनु त्तर विमान और सिद्ध शिला है।

तीन लोक का चित्र




पैमाना:-

३ इंच = १ राजू के।

तीनों लोकोंका विस्तार घनाकार जो ३४३ रज्जु-प्रमाण है, उसका हिसाब इस प्रकार है —

| | ऊँचाई | घन में |
|---|---|---|
| निगोदसे सातवें नरक तक | १ रज्जु | ४९ |
| सातवें नरकसे छठे नरक तक | १ रज्जु | ४० |
| छठे नरकसे पाँचवें नरक तक | १ रज्जु | ३४ |
| पाँचवें नरकसे चौथे नरक तक | " | २८ |
| चौथे नरकसे तीसरे नरक तक | " | २२ |
| तीसरे नरकसे दूसरे नरक तक | " | १६ |
| दूसरे नरकसे पहिले नरक तक | " | १० |
| पहिले नरकसे तिरछे लोक तक | " | १० |
| पहिला दूसरा देव लोक | " | १९॥ |
| तीसरा-चौथा देव लोक | " | १६॥ |
| पाँचवाँ छठा देव लोक | " | ३७॥ |
| सातवाँ आठवाँ देव लोक | " | १४॥ |
| नववाँ दसवाँ देव लोक | " | १२॥ |
| ग्यारहवाँ बारहवाँ देव लोक | " | १०॥ |
| नवग्रैवेयकके देव लोक | " | ८॥ |
| पाँच अनुत्तर विमान | " | ६॥ |
| सिद्ध क्षेत्र | " | ११ |
| | | ३४३ |

## अधोलोक

प्रत्येक नरक आकाशान्तर (शुद्ध आकाशमें) इसके आधारपर तनुवात (हवा), इसके आधारपर घनवात (पिण्डभूत वायुका समूह), इसके आधारपर घनोदधि (पिण्ड भूत पानीका समूह) के आधारपर टिका हुआ है। तनुवात, घनवात और घनोदधिपर प्रत्येक नरक अवलम्बित है। प्रत्येक नरक एक स्वतन्त्र दुनियाँके समान है।

निम्न लिखित ढंगसे प्रत्येक नरक घनोदधि आदिकी मोटाई से घिरा हुआ है —

| नरक | घनोदधिकी मोटाई | घनवातकी मोटाई | तनुवातकी मोटाई |
|---|---|---|---|
| पहिला नरक | ६ योजन | ४ योजन | ६ योजन |
| दूसरा नरक | ६$\frac{1}{3}$ " | ४॥। " | ६$\frac{1}{3}$ " |
| तीसरा नरक | ६॥। " | ५ " | ६॥। " |
| चौथा नरक | ७ " | ५। " | ७ " |
| पाँचवाँ नरक | ७$\frac{1}{3}$ " | ५॥ " | ७$\frac{1}{3}$ " |
| छठा नरक | ७॥। " | ५॥। " | ८॥। " |
| सातवाँ नरक | ८ " | ६ " | ८ " |

प्रत्येक नरकका नाम, गोत्र, पृथ्वीपिण्ड, वास और विस्तार निम्न प्रकार हैं —

| नाम | गोत्र | पृथ्वी पिण्ड की गोलाई | नरक-वास | लम्बाई चौड़ाई परिधि |
|---|---|---|---|---|
| घम्मा | रत्नप्रभा | १८०००० | ३०००००० | असख्यात योजन |
| वसा | शर्करप्रभा | १३६००० | २५००००० | " |
| सेला | वालुप्रभा | १२८००० | १५००००० | " |
| अजना | पङ्कप्रभा | १२०००० | १०००००० | " |
| रिट्ठा | धूमप्रभा | १८०००० | ३००००० | " |
| मघा | तम प्रभा | ११६००० | ९९९९५ | " |
| माघवी | तमस्तम प्रभा | १०८००० | ५ | " |

प्रत्येक नरकके पृथ्वीपिण्डमेंसे एक हजार योजन ऊपर और एक हजार योजन नीचे छोड़कर बाकीमें पोल है। उसमें पाथड़े और अन्तरे हैं। सिवाय सातवें नरकके जिसमें साढ़े बावन हजार योजन ऊपर और साढे बावन हजार योजन नीचे छोड़कर सिर्फ तीन हजार योजनकी पोल है। जिनमें नरकवास कुम्भियाँ और नेरिये (नारकी) हैं। उसका नक्शा अगले सफेमें दिया जाता है। पाथडोंमें नरकवास हैं, जिनमें असख्यात कुम्भियाँ और असख्यात नेरिये (नारकी) हैं।

| नरक (पृथ्वी) | पोल | पाथड़े | अंतरे | नेरिये और कुम्भियें | नरकवास | देहमान धनुष अङ्गुल | आयुष्य |  |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
|  |  |  |  |  |  |  | जघन्य | उत्कृष्ट |
| पहिली | १७८००० योजन | १३ | १२ | असंख्यात | ३०००००० | ७॥ ध० ६। अं० | १०००० वर्ष | १ सागर |
| दूसरी | १३२००० " | ११ | १० | " | २५००००० | १५ ध० १२ अं० | १ सागर | ३ सागर |
| तीसरी | १२६००० " | ९ | ८ | " | १५००००० | ३१। ध० | ३ सागर | ७ सागर |
| चौथी | ११८००० " | ७ | ६ | " | १०००००० | ६२॥ ध० | ७ सागर | १० सागर |
| पाँचवीं | ११६००० " | ५ | ४ | " | ३००००० | १२५ ध० | १० सागर | १७ सागर |
| छठी | ११४००० " | ३ | २ | " | ९९९९५ | २५० ध० | १७ सागर | २२ सागर |
| सातवीं | ३०००० " | १ | ० | " | ५ | ५०० ध० | २२ सागर | ३३ सागर |

नरकोंके गोत्रसे, उनकी व्यवस्थासे मतलब है। सात नरको की निम्न प्रकार व्यवस्था है।

१—रत्नप्रभा नरक—कृष्णवर्ण भयकर रत्नोसे व्याप्त है। २—शर्कराप्रभा—भाले बर्छीसे भी अधिक तीक्ष्ण ककरोसे व्याप्त है। ३—वालुप्रभा—भडभूजेकी भाडकी ऊष्ण रेतसे भी अधिक ऊष्ण रेतीसे व्याप्त है। ४—पङ्कप्रभा—रक्त, मास आदिके कीचडसे व्याप्त है। ५—धूमप्रभा—राई मिरचके धूएँसे भी अधिक तेज धूयेंसे व्याप्त है। ६—तम प्रभा—घोर अन्धकारसे व्याप्त है और ७—तमस्तम प्रभा—घोरातिघोर अन्धकार से व्याप्त है।

ये नरक बिल गोल, त्रिकोण, चौकोण इत्यादि अनेक प्रकारके हैं। उनमें कई एक सख्यात योजन और कई-एक असख्यात योजन लम्बे चौडे हैं। जैसे ढोलको पृथ्वीमें गाढ देनेसे चारों तरफ पृथ्वी रहती है और भीतर पोल रहती है, उसी प्रकारसे पृथ्वी स्कन्धोंके बीचमें ढोलके भीतरकी पोलके समान नरक-बिल होते हैं।

नारकी जीव सदा ही अशुभतर लेश्यावाले और अशुभतर विक्रिया करनेवाले होते हैं। निरन्तर अशुभ कर्मका उदय रहनेके कारण उनके परिणामादि भी सदा अशुभ ही रहते हैं।

नारकी जीव परस्पर एक दूसरेको दु ख व क्लेश उत्पन्न करते रहते हैं अर्थात् कुत्तोंकी तरह निरन्तर परस्पर लड़ते झगड़ते

रहते हैं। लेकिन प्रथम तीन नरकके नेरिये अम्बाम्बरीष जातिके अर्थात् परमाधामी देवोंसे पीडित और दु खित किये जाते हैं। जिस प्रकार इस लोकमें अनेक अज्ञानी पुरुष मेढों, भैंसों, हाथियों आदिको मद्य पिला कर परस्पर लडाते हैं और उनकी हार-जीतसे आनन्द मानते हैं व तमाशा देखते हैं। उसी प्रकार तीसरे नरक तकके नारकी जीवोंको दुष्ट कौतुकी देव अवधिज्ञानसे उनके पूर्व वैरोंका स्मरण कराकर परस्पर लडते तथा दुःखी व पीडित करते हैं और स्वय तमाशा देखते हैं।

पहिले नरकमें जो बारह अन्तरे हैं, वे असख्यात योजनके लम्बे-चौड़े व ११५८३ योजनके ऊँचे हैं। उनमेंसे ऊपरका एक और नीचेका एक छोड़ कर शेष दस अन्तरोंमें दस प्रकारके भवनवासी देव रहते हैं।

भवनपति देवता दस प्रकारके होते हैं —

१—असुर कुमार २—नाग कुमार ३—सुवर्ण कुमार ४—विद्युत्कुमार ५—अग्नि कुमार ६—द्वीप कुमार ७—उदधि कुमार ८—दिशा कुमार ९—वायु कुमार और १०—स्तनित कुमार। प्रत्येक प्रकारके देवके दो दो इन्द्र होते हैं। इस प्रकार बीस इन्द्र होते हैं। देवोंके लाखों भवन हैं, जो छोटेसे छोटे जम्बू द्वीपके समान और बडेसे बड़े उसख्यात द्वीप समुद्रके समान है।

इनके इन्द्रोंके लाखों सामानिक और आत्मरक्षक देव होते हैं। कई कई अग्रमहिषी (बडी) इन्द्राणियाँ होती हैं और

# नरक का ऊपरी भाग




नरकवास के ऊपर के एक हजार योजन के पृथ्वी पिंड में से सौ योजन ऊपर और सौ योजन नीचे निकाल देने पर बीच के आठसौ हजार योजन के यह आठ स्वतंत्र भाग में

हजारों देवियाँ होती हैं। इन्द्रके और इन्द्राणियोंके हजारों और सैकड़ों देव और देवियाँ अभ्यन्तर, मध्य और बाह्य परिषद्के होते हैं। इनके अलावा इनके और अनेक वैभव होते हैं। प्रत्येक हिस्सा दक्षिण और उत्तर दो हिस्सोंमें विभाजित है। इनमें आठ जातिके व्यन्तर देवता रहते हैं, जिनके नाम इस प्रकार हैं:— १—पिशाच, २—भूत, ३—यक्ष, ४—राक्षस, ५—किन्नर, ६—किंपुरुष, ७—महोरग और ८—गन्धर्व*। प्रत्येक जातिपर दो-दो इन्द्र होते हैं, इस प्रकार सोलह इन्द्र होते हैं+।

जो सौ योजनका पृथ्वीपिण्ड ऊपर रहा है उसमें दस योजन ऊपर और दस योजन नीचे छोड़कर बीचमें अस्सी योजनकी पोल है। उसमें आठ स्वतन्त्र हिस्से हैं। प्रत्येक हिस्सा तनुवात, घनवात, घनोदधि और आकाशपर स्थिर है। हर एक हिस्सेमें असंख्यात नगर हैं। इनमें आठ जातिके वाणव्यन्तर देव रहते हैं। उनके नाम इस प्रकार हैं,—१—आनपन्नी, २—पानपन्नी, ३—ईसीवाई, ४—भूईवाई, ५—कन्दिया, ६—महाकन्दिया, ७—कोहण्ड और ८—पहग देव। प्रत्येक हिस्सा दक्षिण और उत्तरमें विभाजित है और प्रत्येक हिस्सेमें एक इन्द्र रहता है। इस प्रकार वाणव्यन्तर देवोंके सोलह इन्द्र हैं।

---

* "व्यन्तरा किन्नरकिंपुरुषमहोरगगन्धर्वयक्षराक्षसभूतपिशाचा ।"
—उमास्वाति।

+ "पूर्वयो द्वीन्द्रा ।" —उमास्वाति।

प्रत्येक इन्द्रके चार-चार हजार सामानिक देव, सोलह-सोलह हजार आत्मरक्षक देव, चार अग्रमहिषी इन्द्राणियाँ, एक-एक हजारका परिवार और सात अनीका होती हैं। इसके अलावा अभ्यन्तर परिषद्के ८००० देव, मध्य परिषद्के १०००० देव और बाह्य परिषद्के १२००० देव होते हैं।

उक्त सोलह जातिके देवोंकी आयुष्य जघन्य १०००० वर्षकी और उत्कृष्ट आधे पल्योपमकी होती है।

मध्यलोकमें नौ सौ योजन तो जहाँ हम रहते हैं उस पृथ्वीके नीचे हैं और नौ सौ योजन ऊपर हैं। इस प्रकार यह तिरछा लोक अठारह सौ योजनकी ऊँचाई अथवा मोटाईका है, जिसमें नौ सौ योजनका तो वर्णन हम पहिले पृष्ठोंमें कर आये हैं, बाकी द्वीपों, समुद्रों और ज्योतिषीमण्डलका वर्णन हम यहाँ करेंगे।

इस पृथ्वीपर, जिसपर कि हम लोग रहते हैं, असख्यात द्वीप और समुद्र हैं। मनुष्य उसमें अढाई द्वीपमें ही रहते हैं। अढ़ाई द्वीपमें भी दो प्रकारकी भूमि हैं। एक वह जहाँ मनुष्य खेती वाणिज्य आदिका कार्य करते हैं, उसे 'कर्मभूमि' कहते हैं। दूसरी वह जहाँ मनुष्य कोई कर्म नहीं करते हैं अर्थात् जिनकी सारी इच्छाएँ कल्पवृक्षोंसे पूरी हो जाती हैं, उन्हें 'अकर्मभूमि' या 'भोगभूमि' कहते हैं। अढाई द्वीपके बाहर मनुष्य नहीं पाये जाते हैं। केवल तिर्यञ्च अर्थात् जलचर, थलचर, पक्षी आदि जानवर ही होते हैं। जितने द्वीप अथवा समुद्र हैं, वे सब गोलाकार हैं। पहिले द्वीप

# ढाई द्वीप



है, उसके चारों तरफ सागर है, फिर द्वीप है, उसके चारों तरफ फिर समुद्र अथवा महासागर है। इस प्रकारका क्रम असख्यात द्वीप और समुद्रोंका चला गया है।

पहिला द्वीप 'जम्बू द्वीप' है। यह १००००० योजनका लम्बा चौड़ा अर्थात् गोलाकार है। इसके बाद दो लाख योजनका 'लवण समुद्र' है। लवण समुद्रकी चौड़ाई—रेडिअस (radius) दो लाख योजनकी है। इसके बाद 'धातकीखण्ड द्वीप' है, जिसकी चौडाई (radius) चार लाख योजनकी है। इसके बाद 'कालोदधि समुद्र' है, जिसकी चौडाई (radius) आठ लाख योजनकी है। इसके बाद 'पुस्करार्ध द्वीप' है, जो सोलह लाख योजनका है। पर इसके मध्य में 'मानुषोत्तर पर्वत' है, जो इस द्वीपको दो हिस्सोंमें बाँटता है। यह भी गोलाकार है। यही वह पर्वत है जिसके अन्दर—अढाई द्वीपमें मनुष्य रहते हैं। इसके बाहर केवल तिर्यञ्च ही तिर्यञ्च तमाम द्वीप और समुद्रोंमें रहते हैं। इसीलिये इसका नाम 'मानुषोत्तर पर्वत' है*। इस द्वीपके बाद 'पुष्करार्ध समुद्र' है। इसके बाद 'वारुणीवर द्वीप' है। इसके बाद 'वारुणीवर समुद्र' है। इसके बाद 'क्षीरवर द्वीप' है। इसके बाद 'क्षीरवर समुद्र' है। इस प्रकार असख्यात द्वीप व समुद्र चले गये हैं और प्रत्येक असख्यात योजनके व्यास—रेडियस वाले हैं।

---

* "प्राङ्मानुषोत्तरा मनुष्या।" —उमास्वाति।

## अढ़ाई द्वीप

जम्बू द्वीपमें एक 'भरत', एक 'ऐरावत' और दो 'महाविदेह' हैं।

धातकीखण्ड द्वीपमें दो भरत, दो ऐरावत और दो महा विदेह हैं।

पुष्करार्ध द्वीपमें दो भरत, दो ऐरावत और दो महाविदेह हैं।

ये पन्द्रह भूमियाँ मनुष्योंकी कर्मभूमियाँ हैं।

जम्बू द्वीपमें एक 'देवकुरु', एक 'उत्तरकुरु', एक 'हरिवास', एक 'रम्यकवास', एक 'हेमवास' और एक 'एरण्यवास' है।

धातकीखण्ड द्वीपमें दो देवकुरु, दो उत्तरकुरु, दो हरिवास, दो रम्यकवास दो हेमवास और दो एरण्यवास हैं।

पुष्करार्ध द्वीपमें दो देवकुरु, दो उत्तरकुरु, दो हरिवास दो रम्यकवास, दो हेमवास और दो एरण्यवास हैं।

मनुष्योंकी ये तीस भूमि अकर्मभूमि हैं।

### जम्बू द्वीप

जम्बू द्वीपके मध्यमें 'सुदर्शनमेरु पर्वत' है। वह मल्ल स्थम्भके आकार गोल है। इसकी ऊँचाई एक लाख योजनकी है। पृथ्वीमें एक हजार योजन और ऊपर निन्यानवे हजार योजन है। इसकी दस हजार योजन चौड़ाई (Diametore) है। यह क्रमसे घटता घटता शिखरपर सिर्फ एक हजार योजन चौड़ा रह गया है। मेरु पर्वतपर चार वन हैं—भद्रशाल वन, नन्दन वन, सोमनस वन और पाण्डुक वन। सबसे नीचे भद्रशाल वन है। उससे पाँच

सौ योजन ऊपर नन्दन वन है। उससे पैंतीससौ योजन ऊपर सोमनस वन है और उससे छत्तीस हजार योजन ऊपर पाण्डुक वन है। इस पाण्डुक वनमें स्वर्णमय अर्धचन्द्राकार चार शिलाएँ हैं। पूर्वमे पण्डुकशिला और पश्चिममें रक्तशिला। इन दोनोंपर दो दो सिंहासन हैं। जिनपर जम्बू द्वीपके पूर्व और पश्चिम महाविदेहके क्षेत्रोंमें जन्मे हुए चार तीर्थंकरोंका जन्मोत्सव होता है। दक्षिणमें पाण्डुक शिला है, इसपर भरत क्षेत्रके जन्मे हुए तीर्थंकरोंका और उत्तरमें रक्त शिला है, जिसपर ऐरावत क्षेत्रमें जन्मे हुए तीर्थंकरोंका जन्मोत्सव होता है।

मेरु पर्वतके दक्षिणमें ४५००० योजनपर विजय द्वारके अन्दर भरत नामका क्षेत्र है। इस भरत क्षेत्रके मध्यमें 'वैताढ्य' नामका पर्वत है। इस क्षेत्रमें गङ्गा और सिन्धु नामकी दो मुख्य नदियाँ हैं, जो चूलहेमवत पर्वतसे निकलती हैं। इन दोनों महा नदियोंमें चौदह-चौदह हजार उपनदियाँ आकर मिलती हैं।

मेरु पर्वतके उत्तर दिशामें ४५००० योजनपर 'विजय' नामका दूसरा द्वार है उसके अन्दर भरत क्षेत्रके समान ऐरावत क्षेत्र है।

इसमें 'रक्ता' और 'रक्तोदा' नामकी दो मुख्य नदियाँ हैं, जो शिखरी पर्वतसे निकलती हैं।

जम्बू द्वीपमें भरत क्षेत्रकी हदको करनेवाला चूलहेमवन्त पर्वत है और ऐरावत क्षेत्रकी हदको करने वाला शिखरी पर्वत है।

भरत क्षेत्रको वैताढ्य पर्वत और गङ्गा और सिन्धु नदियाँ छह खण्डोंमें विभाजित करती हैं।

ऐरावत क्षेत्रको एक पर्वत और रक्ता और रक्तावती नदी छः खण्डोंमें विभाजित करती हैं।

महाविदेह, मेरु पर्वतसे पूर्व और पश्चिममें भद्रशाल वन और मेरु पर्वतको मिलाकर एक लाख योजन लम्बा है। उत्तर और दक्षिणमें निषध और नीलवन्त पर्वतसे इसकी हद होती है। इन दोनों पर्वतके बीच महाविदेह क्षेत्रकी चौड़ाई ३३६३४ योजनकी है। महाविदेह क्षेत्रके मध्यमें मेरु पर्वतके कारण दो भाग हो गये हैं। एक पर्व-महाविदेह और दूसरा पश्चिम महाविदेह। पूर्व महाविदेह के मध्यमें सीता नदी और पश्चिम-महाविदेहके मध्यमें सीतोदा नदीके आनेसे हर भागके दो दो भाग हो गये हैं। इस प्रकार महा विदेह क्षेत्रके चार भाग हो गये है।

प्रत्येक भागमें आठ आठ 'विजय' होनेसे बत्तीस विजय महा विदेह क्षेत्रमें हैं।

इस महाविदेह क्षेत्रमें चौथे आरे जसी रचना सदा रहती है।

चुल्लहेमवन्त और शिखरी, इन दोनों पर्वतोंके प्रत्येक छोरसे दो दो डाढें लवण समुद्रमें निकली हुई हैं और प्रत्येक डाढ़पर सात-सात अन्तर्द्वीप हैं। इस प्रकार छप्पन अन्तर्द्वीप होते हैं। प्रत्येक द्वीपमें 'युगलिये' रहते हैं। ये अकर्मभूमियाँ हैं। पन्द्रह कर्मभूमियाँ और तीस अकर्मभूमियाँ जो पहिले बता आये हैं और छप्पन ये, इस प्रकार कुल एक सौ एक मनुष्य क्षेत्र हैं।

कालचक्र भरत और ऐरावत क्षेत्रमें अनादि कालसे फिरता रहता है और

जम्बूद्वीप, लवणसमुद्र, धातकीखण्डद्वीप, कालोदधि समुद्र और अभ्यन्तर पुष्करार्द्ध द्वीपमें इस प्रकार चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, महाग्रह और तारागण हैं —

| नम्बर | द्वीप और समुद्रके नाम | चन्द्र | सूर्य | नक्षत्र | महाग्रह | तारागण |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | जम्बू द्वीप | २ | २ | ५६ | १७६ | १३३९५० कोड़ाकोड़ |
| २ | लवण समुद्र | ४ | ४ | ११२ | ३५२ | २६७९०० " |
| ३ | घातकी खण्ड द्वीप | १२ | १२ | ३३६ | १०५६ | ८०३७०० " |
| ४ | कालोदधि समुद्र | ४२ | ४२ | ११७६ | ३६९६ | २८१२९६० " |
| ५ | अभ्यन्तर पुष्करार्ध द्वीप | ७२ | ७२ | ४०३२ | १२६७२ | ९६४४४०० " |

जम्बूद्वीप, लवणसमुद्र, घातकीखण्डद्वीप, कालोदधि समुद्र और अभ्यन्तर पुष्करार्द्ध द्वीपमें इस प्रकार चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, महाग्रह और तारागण हैं —

| नम्बर | द्वीप और समुद्रके नाम | चन्द्र | सूर्य | नक्षत्र | महाग्रह | तारागण |
|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | जम्बू द्वीप | २ | २ | ५६ | १७६ | १३३६५० कोडाकोड़ |
| २ | लवण समुद्र | ४ | ४ | ११२ | ३५२ | २६७९०० ,, |
| ३ | घातकी खण्ड द्वीप | १२ | १२ | ३३६ | १०५६ | ८०३७०० ,, |
| ४ | कालोदधि समुद्र | ४२ | ४२ | ११७६ | ३६९६ | २८१२९५० ,, |
| ५ | अभ्यन्तर पुष्करार्ध द्वीप | ७२ | ७२ | ४०३२ | १२६७२ | ९६४४४०० ,, |

प्रत्येक चन्द्र व सूर्यके साथ ८८ ग्रह, २८ नक्षत्र और ६६६७५ क्रोड़ाक्रोड़ तारे होते हैं।

इस मनुष्य लोकमें ६६ 'पिटक' हैं। एक-एक पिटकपर दो-दो चन्द्र और दो दो सूर्य हैं और नक्षत्रके भी ६६ पिटक हैं। प्रत्येक पिटकपर ५६-५६ नक्षत्र हैं। ग्रहके भी ६६ पिटक हैं और एक-एक पिटकपर १७६-१७६ महाग्रह हैं। ये चन्द्र, सूर्य, नक्षत्र, महाग्रह और तारागण सहित मेरु पर्वतके चारों ओर प्रदक्षिणा करते हैं।

समयका विभाग अर्थात् घडी, पल, दिन, रात्रि आदिका व्यवहार उन गमन करते हुए सूर्य, चन्द्रमादिक द्वारा सूचित होता है। अढाई द्वीपके बाहर सूर्य, चन्द्रमादिके सब ज्योतिष्क विमान स्थिर हैं। अर्थात् अढाई द्वीपके बाहर समयका विभाग नहीं है।

## ऊर्ध्वलोक

ज्योतिर्मण्डल और दो देवलोकके बादसे 'ऊर्ध्वलोक' आरम्भ हो जाता है। विमानोंका विस्तार इस प्रकार है:—

शनैश्चरके विमानकी ध्वजासे डेढ रज्जू ऊपर मेरु पर्वतके दक्षिण-उत्तरमें पहिले और दूसरे देवलोक हैं। इनसे आध रज्जू ऊपर तीसरा और चौथा देव लोक, इनसे आध रज्जू ऊपर पाँचवां, इससे आध रज्जू ऊपर छठा, इससे आध रज्जू ऊपर सातवाँ, इससे आध रज्जू ऊँचा आठवाँ, इससे आध रज्जू नवाँ और दसवाँ और इनसे आध रज्जू ऊँचा ग्यारहवाँ और बारहवाँ देवलोक है।

उनमें प्रतर, विमान, उनकी ऊँचाई, अगनाई, संख्या उनके देवोंकी आयु आदि निम्न प्रकार हैं:—

| नम्बर | प्रतर | ऊँचाई | अगनाई | संख्या | जघन्यायु | उत्कृष्टायु | घन विस्तार रज्जूमें | ऊँचाई रज्जूमें |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | १३ | ५००योजन | २७०० | ३२०००००० | पल्य १ | सागर २ | | |
| २ | १३ | " | २७०० | २८००००० | साधिक पल्य १ | " | १४॥ रज्जू | १/२ |
| ३ | १२ | ६००योजन | २६०० | १२००००० | सागर २ | सागर ७ | " | |
| ४ | १२ | " | २६०० | ८००००० | साधिक सागर २ | साधिक सागर ७ | १६॥ | १/२ |
| ५ | ६ | ७००योजन | २५०० | ४००००० | सागर ७ | सागर १० | | १/२ |
| ६ | ५ | " | २५०० | ५०००० | १० | १४ | १८॥। | |
| ७ | ४ | ८००योजन | २४०० | ४०००० | १४ | १७ | १८॥। | १/४ |
| ८ | ४ | " | २४०० | ६००० | १७ | १८ | ७। | |
| ९ | ४ | ९००योजन | २२०० | ४०० | १८ | १९ | ७। | १/४ |
| १० | ४ | " | २२०० | ४०० | १९ | २० | | |
| ११ | ४ | १०००योजन | २२०० | ३०० | २० | २१ | १२॥ | १/४ |
| १२ | ४ | " | २२०० | ३०० | २१ | २२ | १०॥ | १/२ |

इन बारह देवलोकोंके नाम, सामानिक आत्मरक्षक, अभ्यन्तर, मध्य और बाह्य पारिषद देवोंकी सख्या तथा उनकी अवगाहना निम्न प्रकार हैः —

| नम्बर | नाम | इन्द्र | सामनिक सख्या | आत्मरक्ष सख्या | अभ्यन्तर संख्या | मध्यपारिषद सख्या | बाह्यपरिषद सख्या | देहमान |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | सौधर्म | शक्रेन्द्र | ८४००० | ३३६००० | १२००० | १४००० | १६००० | ७हाथ |
| २ | ईशान | ईशानेन्द्र | ८०००० | ३२०००० | १०००० | १२००० | १४००० | ७ ” |
| ३ | सानतकुमार | सनत्कुमारेन्द्र | ७५००० | ३००००० | ८००० | १०००० | १२००० | ६ ” |
| ४ | माहेन्द्र | माहेन्द्रेन्द्र | ७०००० | २८०००० | ६००० | ८००० | १०००० | ६ ” |
| ५ | ब्रह्म | ब्रह्मेन्द्र | ६०००० | २४०००० | ४००० | ६००० | ८००० | ५ ” |
| ६ | लान्तव | लान्तवेन्द्र | ५०००० | २००००० | २००० | ४००० | ६००० | ५ ” |
| ७ | महाशुक्र | महाशुक्रेन्द्र | ४०००० | १६०००० | १००० | २००० | ३००० | ४ ” |
| ८ | सहस्रार | सहस्रारेन्द्र | ३०००० | १२०००० | ५०० | १००० | २००० | ४ ” |
| ९, १० | आनत, प्राणत | प्राणतेन्द्र | २०००० | ८०००० | २५० | ५०० | १००० | ३ ” |
| ११, १२ | आरण्य, अच्युत | अच्युतेन्द्र | १०००० | ४०००० | १२५ | २५० | ५०० | ३ ” |

पाँचवे देवलोकके अन्तमें 'लौकान्तिक देव' रहते हैं। ये लौकान्तिक देव सम्यक् दृष्टि होते हैं। ये तीर्थंकरोंको दीक्षाका अवसर चेतानेवाले होते हैं। ये थोडे ही भवमें मोक्ष प्राप्त करनेवाले होते हैं। चूँकि ये त्रसनालिकाके किनारेपर हैं, इस कारण ये 'लौकान्तिक' कहलाते हैं।

ये देव नौ प्रकार के होते हैं—ईशान कोणमें सारस्वत देव, पूर्वमें आदित्य देव, अग्निकोणमें वह्नि देव, दक्षिणमें वरुण देव, नैऋत्य कोणमें गर्दतोय देव, पश्चिममें तुषित देव, वायु कोणमें अव्याबाध देव, उत्तरमें अग्निदेव और मध्यमें अरिष्ट देव अनेक विमानोंमें रहते हैं।

## नव ग्रैवेयक

बारहवें देवलोकसे एक रज्जू ऊपर आठ रज्जू घनाकार विस्तारमें नवग्रैवेयक देवलोक हैं। इनमें तीन त्रिक हैं और प्रत्येक त्रिकमें तीन तीन प्रतर हैं।

प्रत्येक त्रिकमें विमान, उनकी ऊँचाई, अँगनाई, उनके देवताओंका देहमान और आयु निम्न प्रकार है —

| नम्बर | नाम | विमानोंकी सख्या | विमानोंकी ऊँचाई योजनोंमें | विमानोंकी अगनाई घनाकार योजनोंमें | देहमान हाथोंमें | आयु | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | | | | | जघन्य | उत्कृष्ट |
| १ त्रिक | भद्र<br>सुभद्र<br>सुजाय | १११ | १००० | २२०० | २ | २२<br>२३<br>२४ | २३<br>२४<br>२५ |
| २ त्रिक | सुमनस्<br>सुदर्शन<br>प्रियदर्शन | १०७ | १००० | २२०० | २ | २५<br>२६<br>२७ | २६<br>२७<br>२८ |
| ३ त्रिक | अमोह<br>सुप्रतिभद्र<br>यशोधर | १०० | १००० | २२०० | २ | २८<br>२९<br>३० | २९<br>३०<br>३१ |

## अनुत्तर विमान

नवग्रैवेयकसे एक रज्जु ऊपर साढे छह रज्जु घनाकार विस्तार में चारों दिशामें चार ग्यारह-ग्यारह योजनके ऊँचे, इक्कीस-इक्कीस योजनकी अगनाई वाले और असख्यात योजनके लम्बे चौडे विमान हैं। पूर्वमें विजय, दक्षिणमें वैजयन्त, पश्चिममें जयन्त और उत्तरमें अपराजित विमान हैं। इनके देवोंका एक हाथका देहमान होता है। इन विमानोंके देवोंकी जघन्य इकत्तीस और उत्कृष्ट तैंतीस सागरकी आयु होती है।

## सर्वार्थसिद्धि

यह विमान एक लाख योजनका लम्बा, चौड़ा और ऊँचा है। यह उपरोक्त विमानोंके मध्यमें है। इसके देवोंका देह-मान एक हाथ है और जघन्य और उत्कृष्ट तैंतीस सागरकी आयु है। यह सब विमानोमें श्रेष्ठ है। इस विमानके मध्यमें बड़े बड़े मोती लटके हुए हैं। हवाके चलनेपर इनमेंसे छह राग और तीस रागनियाँ निकलती हैं।

विजय, वैजयन्त, जयन्त, अपराजित और सर्वार्थसिद्धि, ये पाँचों विमान 'अनुत्तर विमान' कहलाते हैं। इन पाँचों अनुत्तर विमानके निवासी देव एकान्त सम्यक् दृष्टि होते हैं। चार अनुत्तर विमानवाले तीन भव और सर्वार्थसिद्धिवाले एक ही भवमें मोक्ष प्राप्त करते हैं।

## सिद्धक्षेत्र

सर्वार्थसिद्धिसे बारह योजन ऊपर पैंतालीस हजार योजनकी लम्बी चौडी ( Diameter वाली ), गोल, आठ योजनकी मध्यमें मोटी और मध्यमेंसे क्रमसे घटती घटती किनारेपर मक्खी के पखसे भी अधिक पतली, १४२३०२४६ योजनकी परिधि ( Circumference ) वाली, स्वर्णमय, उलटे छत्रके समान आकारवाली सिद्धशिला है। इससे एक योजन ऊपर, सीधे मनुष्य लोकके ऊपर ४५०००० योजन, ३३३ धनुष और ३२ अगुल जितने ऊँचे स्थानमे अनन्त सिद्ध भगवान् हैं।

उक्त बारह देवलोक, नव नवग्रैवेयक, पाँच अनुत्तर विमान और सिद्धशिला, तनुवात, घनवात घनोदधि और आकाश पर स्थिर हैं। प्रत्येक देवलोक, नवग्रैवेयक और अनुत्तर विमान अलग-अलग स्वतन्त्र दुनियाके तुल्य हैं।

समस्त लोक तनुवात, उसके बाद घनवात, उसके बाद घनोदधि और आखिरमे आकाशसे इस प्रकार घिरा हुआ है जिस प्रकार वृक्ष छालसे ढका रहता है। वृक्षको छाल एकसी होती है। पर तनुवात, घनवात और घनादधि कहीं बहुत ज्यादा अर्थात् मोटी है और कहीं बहुत कम अर्थात् पतली है। पर लोक के चारों ओर आकाश तो एकसा है, जो इस भाँति है.—

लोकके तलेसे लेकर एक राजूकी ऊँचाई तक अर्थात् निगोद तक तीनों वातवलयोंकी मोटाई साठ हजार योजन है अर्थात प्रत्येक वातवलय बीस बीस हजार योजन मोटा है। ये लोकके मध्यमें बीस बीस हजार योजनके मोटे हैं। बादमें घटते-घटते लोकके कोनोंपर पहिला वातवलय सात योजन, दूसरा पाँच योजन और तीसरा चार योजनका है। इस प्रकार तीनों वातवलय मध्य लोक तक सोलह योजन मोटे चले आये हैं।

मध्य लोककी बगलोंमें पहला वलय पाँच योजनका, दूसरा चारका और तीसरा तीन योजनका है। तीनों मिलकर बारह योजन मोटे हैं।

मध्य लोकसे ऊपर पाँचवें देवलोक तक घनोदधिवात सात योजनकी, घनवात पाँच योजनकी और तनुवात चार योजनकी है। तीनों मिलकर सोलह योजन मोटे हैं।

पाँचवें देवलोकसे ऊपर लोकके अन्त तक पहला वातवलय पाँच योजनका, दूसरा चारका और तीसरा तीन योजनका है। तीनों बारह योजनके हैं। लोकके सिरेपर चक्रके आकार सिद्धशिला है। यह १५७५ धनुषकी तनुवात, इसके ऊपर एक कोस मोटी घनवात और इसके ऊपर घनोदधिके आधारपर स्थिर है। सिद्धशिलाके एक योजन ऊपर जिसके आखिरी कोसके छठे भागमें सीधे मनुष्य लोकके ऊपर ४५००००० योजन लम्बे-चौड़े ३३३ धनुप और ३२ अंगुल जितने ऊँचे स्थानमें अनन्त सिद्ध भगवान् अलोकसे अड़े हुए अर्थात् स्पर्श किये हुए हैं।

## त्रसनाली

जिस प्रकार घरके मध्यमें स्तम्भ खडा होता है, उसी प्रकार लोकके मध्यमें एक राजू चौडी, चौदह राजू ऊँची और चौदह ही राजू लम्बी अथवा ओंडी त्रसनाली है। यह त्रस जीवोंसे भरी हुई है। इसका मतलब यह नहीं है कि केवल इसमें त्रसजीव ही हैं वल्कि इसमें पृथ्वी आदि पाँच प्रकारके स्थावर जीव भी हैं, पर त्रसनालीके बाहर त्रस जीव नहीं पाये जाते हैं, सिवाय तीन हालतोंके। एक तो कोई त्रस जीव जब स्थावर जीवकी आयु का वध करता है, तब वह त्रस आयुके अन्तर्मुहूर्त काल बाक़ी रहनेपर मरणके समय मारणान्तिक समुद्घात करता है। उस समय उसके कुछ प्रदेश त्रसनालीसे बाहर जहाँ वह स्थावर पर्याय धारण करेगा, वहाँ जाते हैं, सो इस अपेक्षासे त्रसनालीसे बाहर त्रस जीवोंका विस्तार हुआ। दूसरे त्रसनालीसे बाहरका कोई स्थावर जीव त्रस पर्यायका बन्ध करता है, तब मरणके समय कार्मण शरीर सहित त्रसनाली कर्मके उदयसे त्रस होकर त्रसनालीके प्रति गमन करता है, उस समय विग्रह गतिमें त्रसनाली के बाहर त्रसका अस्तित्व हुआ और तीसरे केवली भगवान् जब केवलिसमुद्घात करते हैं, तब उनके अनेक प्रदेश त्रसनाली और उससे बाहर सर्वत्र लोकमें व्याप्त हो जाते हैं, सो इस तरह भी त्रसनालीसे बाहर उसका अस्तित्व हुआ, क्योंकि केवली भगवान् त्रस हैं। इस प्रकार तीन तरहसे त्रसनालीके बाहर त्रस जीवोंका अस्तित्व ज्ञानियोंने फरमाया है।

## वातवलय का चित्र




यह लोक घनोदधि से वेष्टित है। घनोदधि घनवात से, घनवात तनुवात से और तनुवात आकाश से वेष्टित है। आकाश स्वयं प्रतिष्ठित है।

इससे यह स्पष्ट है कि जितने नरक, नरकवास, भवनपतियोंके अन्तरे, व्यन्तर, वाणव्यन्तरोंके विमान, द्वीप, समुद्र, ज्योतिर्मण्डल, देवताओंके विमान शिला आदि हैं, वे सब त्रसनालीमें हैं।

---

## अन्त मङ्गलाचरण

"सर्वे भवन्तु सुखिनः,
सर्वे सन्तु निरामयाः।
सर्वे भद्राणि पश्यन्तु,
मा कश्चिद्दुःखभाग्भवेत्॥"

*संसारके सभी प्राणी सुखी रहें, सभी नीरोग रहें, सभी कल्याणका अवलोकन करें और कोई भी दुःखी न हो।*



# शुद्धाशुद्धपत्र ।

कितनी भी सावधानी रक्खी जाय, फिर भी एक दो अशुद्धियाँ तो फार्ममें रह ही जांय और छपते समय मात्राएँ भी कम-से-कम एक दो टूटे विना न रहें। प्रेस और संशोधकका सन्तोषजनक उच्च कोटिका प्रबन्ध कर देनेपर भी पुस्तक उक्त अनिवार्य नियमसे बच न सकी। अत हमारे सहृदय पाठक कृपया इन अशुद्धियोंको सुधार लेनेका कष्ट स्वीकार करें। —प्रकाशक।

| पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध | पृष्ठ | पंक्ति | अशुद्ध | शुद्ध |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| २४ | २ | मालु | भानु | १८६ | २१ | सादि | स्वाति |
| ४७ | ३ | समीवत्ता | समीपवर्ता | २०३ | २ | सूखा | रूखा |
| ४७ | १५ | श्रत | श्रुत | २१६ | १७ | चासठ | चौंसठ |
| १११ | १० | स्वतम्त्र | स्वतन्त्र | २२१ | २० | मनुष्यका | मनुष्यको |
| ११४ | १७ | साकोतक | साकेतिक | २६७ | १७ | असन्तापी | असन्तोषी |
| १२६ | ६ | स्वरूपको पाता | स्वरूपको नहीं पाता | ३३७ | ६ | उपशन्ति | उपशान्ति |
| १३४ | १८ | सादि | स्वाति | ३५२ | १३ | सवांच | सवाच |
| १४१ | ६ | हाता | होता | ३६१ | ३ | कष्ण | कृष्ण |
| १४५ | ७ | अल्य | अल्प | ३६६ | ५ | बुद्धिकी | बुद्धि भी |
| १४६ | १६ | आचाय | आचार्य | ३८३ | ३ | प्राणों | प्राणी |
| १७२ | ५ | वर्योना | वर्गणा | ३६६ | ६ | अशाक | अशोक |
| १७३ | २० | देवियोनिके | देवनारकयोनिके | ४०० | ५ | अभानी | अमानी |
| १८६ | २० | समचतुस्त्र | समचतुरस्त्र | | | | |